# शेक्सपियर
## के नाटक

- मच एडो अबाऊट नथिंग
- ऑल्स वेल देट एण्डस् वेल
- किंग हेनरी VI पार्ट I
- किंग हेनरी VI पार्ट II
- किंग हेनरी VI पार्ट III
- एण्टनी एण्ड क्लियोपाट्रा
- मेरी वाइव्स ऑफ् विण्डसर
- लव्स् लेबर्स लॉस्ट
- किंग रिचर्ड III
- किंग हेनरी VIII
- कोरियोलेनस
- टीटस एण्ड्रोनीकस
- टोइलस एण्ड क्रेसीडा

# शेक्सपियर के नाटक

कथानक लेखक
प० गंगा प्रसाद उपाध्याय
सम्पादक
स्वामी सत्य प्रकाश सरस्वती

अन्यत्र प्राप्ति स्थान

- डॉ० रत्नकुमारी स्वाध्याय संस्थान
  विज्ञान परिषद् भवन
  महर्षि दयानन्द मार्ग
  इलाहाबाद २११००२
- गोविन्दराम हासानन्द
  ४४०८ नई सड़क
  दिल्ली ११०००६

मूल्य : ५०-००

प्रकाशक . पुस्तकायन (सुबोध पॉकेट बुक्स का उपक्रम) २/४२४० ए, अंसारी रोड, नई दिल्ली ११०००२ / संस्करण : १९८५
मुद्रक : अजय प्रिण्टर्स, नवीन शाहदरा दिल्ली ११००३२
SHAKESPEARE KE NATAK

## क्रम

## कथानकों के लेखक

### श्री गंगाप्रसाद उपाध्याय

पं० गंगाप्रसाद उपाध्याय हिन्दी, उर्दू और अंग्रेजी के सशक्त लेखक थे (जन्म ६ सितम्बर, १८८१—मृत्यु २९ अगस्त, १९६८)। परम्परा के अनुसार उनकी शिक्षा-दीक्षा उर्दू के माध्यम से हुई और बाद को उनकी रुचि हिन्दी लेखन की ओर अंकुरित हुई। हिन्दी व्याकरण के वे अग्रिम लेखक हैं, जिन्होंने अंग्रेजी पद्धति पर व्याकरण लिखी—इसे इण्डियन प्रेस प्रयाग ने प्रकाशित किया। सन् १९१३-१४ में उन्होंने इण्डियन प्रेस के आग्रह पर शेक्सपियर के नाटकों के कथानकों को छः भागों में लिखा। आज यह कथा-साहित्य सत्तर वर्ष पुराना हो चुका है; किन्तु इसका ऐतिहासिक मूल्य सदा रहेगा। हिन्दी के लब्धप्रतिष्ठ उपन्यास-लेखक मुंशी प्रेमचन्द जी इलाहाबाद ट्रेनिंग कॉलेज में श्री गंगाप्रसाद जी के सहपाठी थे। दोनों पहले उर्दू में लिखते थे, बाद को हिन्दी के क्षेत्र में आये। मुंशी प्रेमचन्द जी की कहानियों के प्रारम्भिक हिन्दी अनुवाद मुंशी जी की लेखनी के नहीं हैं—कहानियाँ उनकी हैं, किन्तु भाषा अनुवादक की। बाद को मुंशी प्रेमचन्द जी ने स्वयं हिन्दी में लिखा, और यशस्वी हुए। इस दृष्टि से श्री गंगाप्रसाद जी का स्वयं का लिखा यह कथा-साहित्य (हिन्दी शेक्सपियर) मुंशी जी के हिन्दी कथा-साहित्य के पहले का है। सन् १९१८ के पश्चात् के लेखन में इस कथानक साहित्य के लेखक पं० गंगाप्रसाद उपाध्याय के नाम से विख्यात हुए और उन्होंने दर्शन साहित्य की विशेष सेवा की। १९३१ के कलकत्ता अधिवेशन में 'आस्तिकवाद' पुस्तक पर हिन्दी साहित्य सम्मेलन में उन्हें मंगलाप्रसाद-पुरस्कार भेंट करके समादृत किया।

इसमें सन्देह नहीं कि संसार की सभी भाषाओं में शेक्सपियर के

नाटकों के अनुवाद उपलब्ध है, और उसके नाटकों की आलोचना पर भी समीचीन साहित्य है। हिन्दी साहित्य के पाठकों को शेक्सपियर के सम्पूर्ण कथानकों से प्रथम परिचय उपाध्याय जी के माध्यम से हुआ। वर्त्तमान हिन्दी के प्रारम्भिक युग की यह रचना है। हिन्दी साहित्य सम्मेलन, विज्ञान परिषद् आदि संस्थायें इसी युग की थी। प्रयाग के इण्डियन प्रेस ने हिन्दी साहित्य की अच्छी सेवा की। यहीं से महावीरप्रसाद द्विवेदी युग की रचनाओं ने वर्त्तमान प्रौढ़ युग को अंकुरित किया। उपाध्याय जी के इन शेक्सपियरी कथानकों को उसी दृष्टिकोण से मापना चाहिए, न कि आजकल की उदात्त उन्नत शैली से।

उपाध्याय जी ने अपने प्रत्येक भाग के कथानकों के प्रारम्भ में समीक्षात्मक छः भूमिकायें दी हैं। इसका भी इतिहास की दृष्टि से अपना निराला मूल्य है, किन्तु पुरानी पड़ जाने के कारण हमने इन्हें निकाल दिया है। कई हिन्दी सेवी विद्वानों ने संस्कृत के नाटकों के हिन्दी अनुवाद भी प्रस्तुत किए, जिनका मूल्याकन संस्कृत वाङ्मय की शास्त्रीय पद्धति पर किया जाता था—पर शेक्सपियर के नाटकों को हम कालिदास और भवभूति की कसौटी पर नहीं जाँच सकते हैं। श्री पं० गंगाप्रसाद उपाध्याय का यह कथानक-साहित्य फिर से सम्पादित करके भेंट किया जा रहा है।

ये कथानक उपाध्याय जी ने उस समय लिखे, जब वह गवर्नमेण्ट हाई स्कूल, बाराबंकी (अवध) में अध्यापक थे। १९१७ में वह एक वर्ष प्रतापगढ गवर्नमेण्ट स्कूल में रहे। फिर उन्होने सरकारी नौकरी से त्यागपत्र दे दिया, और १९१८ मे वे दयानन्द एंग्लो वैदिक हाई स्कूल प्रयाग के मुख्य अध्यापक होकर आ गये। वहाँ से सेवा-निवृत्त होकर प्रयाग नगरी को ही उन्होंने अपना साहित्यिक क्षेत्र बनाया। प्रयाग में ही २९ अगस्त, १९६८ में ८७ वर्ष की आयु मे उनकी मृत्यु हो गयी।

नयी दिल्ली —स्वामी सत्यप्रकाश-सरस्वती
२०-११-८४

# शेक्सपियर और उसके नाटक

वारविकशायर (Warwickshire) के स्थान स्ट्रेटफार्ड आंन एवन (Stratford on Avon) मे शेक्सपियर का जन्म १५६४ ई० में हुआ। वस्ती के गिरजे में नवजात शिशु के बपतिस्मा की तारीख २६ अप्रैल, १५६४ दी हुई है। इस तारीख से दो-चार दिन पहले ही शेक्सपियर पैदा हुआ होगा, क्योंकि पुरानी परम्परा थी कि नवजात शिशु का जल्दी से जल्दी बपतिस्मा-संस्कार करा दिया जाय। इसी आधार पर २३ अप्रैल,१५६४ शेक्सपियर की जन्मतिथि स्वीकार कर ली गयी है। बच्चे की माँ का नाम मेरी (Mary) था जो रोबर्ट आर्डन (Robert Arden) की पुत्री थी। पिता का नाम जौन शेक्सपियर(John Shakespeare) था। कवि की प्रारम्भिक शिक्षा-दीक्षा 'स्ट्रेटफोर्ड ग्रामर स्कूल' मे हुई। २८ नवम्बर, १५८२ को शेक्सपियर का विवाह स्ट्रेटफोर्ड की महिला एन हैथवे (Anne Hathway) के साथ हुआ। उसकी प्रथम सन्तान पुत्री सूसन(Susanna) थी, जिसका बपतिस्मा २६ मई, १५८३ को हुआ। फिर २ फरवरी, १५८५ को दो यमल पुत्र हेमनट (Hamnet) और जूडिय हुए। १५६२ तक का वृत्तान्त अज्ञात है। इस वर्ष उसका लन्दन रहना निश्चित है। शायद वह १५८७ मे लन्दन आया हो। १५६२ में उसका नाटक खेलने मे रुचि लेना प्रमाणित हो चुका है। थोड़ी-सी ख्याति भी उसे मिल गयी थी। पर उसका कोई नाटक छपा नहीं था। १५६३ में उसकी कविता (Venus and Adonis) ने लोगों का ध्यान उसकी ओर आकर्षित किया। यह रचना अर्ल आव् साउथम्पटन को समर्पित की गयी थी। उसके जीवन काल में ही इस काव्य के ८ संस्करण छपे थे। १५६४ में उसकी एक और लम्बी कविता ल्यूक्रीस (Lucrece) छपी। यह भी साउथम्पटन को समर्पित की गयी। इस प्रकार कवि को

राजघराने के इस रईस का संरक्षण प्राप्त हो गया था, यह स्पष्ट है। अब उसके नाटक भी खेले जाने लगे—ग्रेइन में २८ दिसम्बर, १५९४ को 'भूल-भुलैयाँ' नाटक खेला गया। फिर लॉर्ड चेम्बरलेन की कम्पनी द्वारा इसके अन्य खेल केम्प और बारबेग (Kemp and Burbage) के साथ खेले गये। १५९८ ई० तक शेक्सपियर दुःखान्त और सुखान्त नाटकों के लिए विख्यात हो गया, और समालोचकों ने इसे अंग्रेज़ी साहित्य का मूर्धन्य नाटककार मान लिया।

शेक्सपियर की कम्पनी बरबेग (Burbage) के नाटक-गृह 'थियेटर' में खेल खेला करती थी। १५९९ में बरबेग ने नाटक-भवन गिरा दिया, और 'ग्लोब' (Globe) नाम से दूसरा नाटक-भवन टेम्स नदी के दक्षिण तट पर बनाया। शेक्सपियर की कम्पनी ने इस नाटक-गृह के व्यवसाय में हिस्से खरीद लिये। १६०३ में राजा जेम्स ने शेक्सपियर कम्पनी को अपने प्रभुत्व में ले लिया। 'The King's Majesty's Servants' नाम से सरकारी संस्था बनी। राजदरबार में इस कम्पनी को अभिनय दिखाने का सुयोग प्राप्त हुआ। शेक्सपियर भी इसमें साझीदार था। शेक्सपियर को काफ़ी धन मिलने लगा, और उसने इससे लन्दन में और स्ट्रेटफोर्ड में जायदाद बनाना आरम्भ किया। बाद को शेक्सपियर ने थियेटर का काम छोड़ दिया, और स्ट्रेटफोर्ड में दिन व्यतीत करने लगा। मार्च १६१६ में उसने अपनी सम्पत्ति की वसीयत लिखी, और सूसन को उसका उत्तराधिकारी बनाया। २३ अप्रैल, १६१६ को इस महाकवि और मूर्धन्य नाटककार की स्ट्रेटफोर्ड में मृत्यु हो गयी।

## शेक्सपियर के नाटकों का इतिहास

शेक्सपियर का नाटक 'भूलभुलैयाँ' (Comedy of Errors) सबसे पहले २८ दिसम्बर, १५९४ ई० को ग्रे की इन (Gray's Inn) में खेला गया। सन् १५९८ तक शेक्सपियर अपने दुःखान्त (Tragedy) और सुखान्त (Comedy) दोनों प्रकार के नाटकों के लिए प्रसिद्ध हो गया था। उसके सुखान्त नाटकों में वेरोना नगर के दो भद्रपुरुष (Two Gentlemen of Verona), भूलभुलैयाँ (Comedy of Errors), निष्फल प्रेम (Love

Labour Lost), ग्रीष्म रात का स्वप्न (A Midsummer Night's Dream) और वेनिस नगर का व्यापारी (The Merchant of Venice) थे। दुःखान्त नाटकों में द्वितीय रिचार्ड, तृतीय रिचार्ड, चतुर्थ हेनरी, राजा जॉन, टीटस एण्ड्रोनिकस (Titus Andronicus) और रोमियो और जूलियट (Romeo and Juliet) थे। छः वर्ष पहले नाटक के क्षेत्र में जो व्यक्ति नौसिखिया माना जाता था, आज अपने नाटकों के लिए विख्यात हो गया। १५९७-९८ तक शेक्सपियर अपनी नाट्यकला में चरमसीमा को पहुँच गया था। उसके नाटक अब तक खेले ही जाते थे—छपे नहीं थे। केवल एक नाटक टीटस एण्ड्रोनिकस १५९४ में छपा था। इसके मुखपृष्ठ पर शेक्सपियर का नाम भी नहीं दिया गया था। १५९७-९८ में उसके नाटकों को पढ़ने के लिए उत्सुकता बढ़ी। विलियम जेगर्ड नामक एक प्रकाशक को धन कमाने की लालच लगी, और उसने शेक्सपियर के नाटकों को इस प्रलोभन से छापना प्रारम्भ किया। शेक्सपियर के नाटकों के खेले जाने के लिए नये थियेटर बने। नाटकों में शेक्सपियर स्वयं भी भाग लेता था, पर धीरे-धीरे उसने स्वयं खेलना बन्द कर दिया। उसके अन्तिम दिवस स्ट्रेट-फोर्ड-अपॉन-एवन (Stratford-upon-Avon) नामक छोटी सी नगरी में बीते। शेक्सपियर की स्मृति में यहाँ आज भी उसके प्रशंसक प्रतिदिन आते रहते हैं। साहित्यिकों का यह तीर्थस्थान बन गया है। मृत्यु के पूर्व शेक्स-पियर ने वसीयत लिखकर अपनी सम्पत्ति का अधिकांश सूसन (Susanna) नामक अपनी लड़की को दे दिया, जिसका विवाह शेक्सपियर के चिकित्सक से हुआ था। शेक्सपियर की पत्नी अशिक्षित थी, और सम्पत्ति की देखभाल करने की योग्यता भी उसमें न थी। सन्तोष के लिए शेक्सपियर ने अपनी पत्नी को सूसन का अभिभावक और संरक्षक बना दिया। २३ अप्रैल, १६१६ को शेक्सपियर की मृत्यु हो गयी। निकट के कब्रिस्तान में उसका शव दफनाया गया। उसकी समाधि को देखने के लिए सहस्रों यात्री प्रतिवर्ष आते हैं।

### नाटक-क्षेत्र में अवतरण

शेक्सपियर के नाटकों के लिखे और खेले जाने का प्रामाणिक विवरण नहीं मिलता—यह आश्चर्य की बात है। छठा हेनरी शायद १६२३ में छपा।

फ्रान्स और इंग्लैण्ड के बीच युद्ध हुआ करते थे। इन युद्धों के विवरणों के आधार पर लिखे गये नाटक कई और भी कम्पनियाँ खेलती थीं। कहा जाता है कि उन नाटकों में और शेक्सपियर के नाटकों में साम्य था। इसी आधार पर बहुत से आलोचकों ने कई नाटकों का मूल रचयिता शेक्सपियर को नहीं माना है। १५६४ के बाद शेक्सपियर मुख्यतया चैम्बरलेन (Chamberlain) कम्पनी के लिए काम करने लगा था। उसकी अपनी भी एक नाटकशाला थी—द थियेटर (The Theatre)। पहले वह दूसरों का सहयोग लेता भी रहा हो, पर अब वह स्वयं अपने नाटक लिखता, उन्हें परिमार्जित करता और अपनी कम्पनी में खेलता था।

## ऐतिहासिक नाटक

उसके ऐतिहासिक नाटकों में तृतीय रिचार्ड (Richard III) १५६४ का है, और फिर उसने अपने नाटक चतुर्थ, पंचम और षष्ठ हेनरी (Henry IV, V, VI) लिखे जो बड़े लोकप्रिय हुए। राजा जॉन (King John) १५६४ में लिखा गया, पर यह लोकप्रिय नहीं हुआ था, १६२३ में जाकर यह छपा।

कुछ नाटकों का रचनाकाल यह समझा जा सकता है—द्वितीय रिचार्ड, १५६५; तृतीय रिचार्ड,१५६४; चतुर्थ हेनरी—प्रथम भाग, १५६६-६७; चतुर्थ हेनरी-द्वितीय भाग १५६७-६८; पंचम हेनरी, १५६६। इन नाटकों में चतुर्थ हेनरी का प्रथम भाग बहुत ही सफल और रोचक माना गया है। पंचम हेनरी बिल्कुल नई शैली का नाटक है। यह नाटक पंचम हेनरी पर ही मुख्यतया केन्द्रित है—इस रचना में आदर्श राजा के रूप में पंचम हेनरी को मानकर चित्रण करने का प्रयास नाटककार ने किया है। शेक्सपियर का यह अन्तिम ऐतिहासिक नाटक है—पंचम हेनरी लिखकर शेक्सपियर ने सम्भवतया स्वीकार कर लिया था कि इससे उत्तम नाटक लिखा ही नहीं जा सकता।

## दुःखान्त नाटक

शेक्सपियर के दुःखान्त नाटकों (Tragedy) में प्रारम्भिक नाटक रोमियो और जूलियट (१५६६) है, जो सदा ही उसका अत्यन्त सफल दुःखान्त नाटक माना जायगा। ब्रूक (Brooke) नामक कवि के एक लम्बे

खण्डकाव्य (१५९२ मे लिखित) के आधार पर यह लिखा गया था। शेक्सपियर के जीवन काल में ही इस नाटक के चार संस्करण प्रकाशित हो गये थे—इससे इस नाटक की लोकप्रियता स्पष्ट है।

### शेक्सपियर के प्रारम्भिक सुखान्त नाटक

*शेक्सपियर जहाँ अपने दुःखान्त नाटकों के लिए विख्यात है, वहाँ वह* अपनी कॉमेडी (Comedy) या सुखान्त नाटकों के लिए भी।

ग्रे की इन (Gray's Inn) में १५९४ ई० में प्रथम बार शेक्सपियर का भूलभुलैयाँ (Comedy of Errors) नाटक खेला गया। शेक्सपियर का यह प्रयास बहुत सफल रहा और जनता मनोरंजन के लिए ऐसा ही नाटक चाहती थी। इससे सर्वथा भिन्न शेक्सपियर का निष्फल प्रेम (Love's Labour Lost) नामक नाटक है, जो १५९४ की रचना है। *यह जनता के लिए लिखा भी नहीं गया था—केवल मित्र-मण्डली के विनोद* और हास के लिए इसकी रचना हुई थी। फिर भी यह अपने व्यंग्यों और गीतों के लिए बहुत ही लोकप्रिय रहा।

वैरोना नगर के दो भद्रपुरुष (Two Gentlemen of Verona) नामक नाटक अधिक सफल न हो पाया। सुखान्त नाटकों में यह शेक्सपियर का सबसे छोटा नाटक है। शायद ही यह कभी खेला गया हो। १७६२ में गैरिक (Garrick) ने इसमें संशोधन किए और तब यह खेलने योग्य बना।

सुखान्त प्रेम-नाटकों (*Romantic Comedy*) में ग्रीष्म रात का स्वप्न (A Midsummer Night's Dream) बहुत ही सफल रहा। यह १५९५ की रचना है। राजघराने के पारिवारिक विवाह के अवसर के लिए यह मूलतः लिखा गया था। मानवीय प्रवृत्तियों का सच्चा चित्रण होने के कारण यह नाटक सदा यशस्वी रहेगा।

### हास्य-प्रिय सुखान्त नाटक (*Joyous Comedies*)

शेक्सपियर के परिहासपूर्ण नाटकों में दो अधिक लोकप्रिय रहे—'The Taming of the Shrew', १५९८ और विण्डसर की हंसमुख स्त्रियाँ (The Merry Wives of Windsor), १५९९; पर ये रचनायें न तो नाटक की दृष्टि से, न काव्य की दृष्टि से शेक्सपियर की गरिमा के अनुकूल रहीं।

हास-परिहास की दृष्टि से शेक्सपियर के सफल नाटक बात का बतंगड़

(Much Ado about Nothing, १५९८-९९), जैसी तुम्हारी इच्छा (As You Like It, १६००) और बारहवीं रात (Twelfth Night, १६०१-०२) माने जा सकते है। ये तीनों रचनायें उत्कृष्ट हैं। कला, परिहास और प्रेम वार्तायें तो है ही, साथ ही साथ मानव मनोवृत्तियों पर इनमें तीखे व्यंग्य भी है। समस्त चित्रणों की पृष्ठभूमि वास्तविक है। अंग्रेजी साहित्य में इन रचनाओं से पूर्व ऐसी कोई नाटिकायें लिखी ही नही गयी थी।

**प्रौढ़ दुःखान्त नाटक**

इंगलैण्ड के जीवन में परिवर्तन आ रहा था। ऐतिहासिक राष्ट्रीय नाटकों का युग समाप्त हो रहा था। नये युग की माँग के अनुसार शेक्सपियर का पुनः ध्यान दुःखान्त नाटकों की ओर गया। 'बारहवीं रात' लिखने के बाद शेक्सपियर ने पुनः दुःखान्त नाटको की ओर ध्यान देना आरम्भ किया। ऐतिहासिक और दुःखान्त नाटकों का मिला-जुला जूलियस सीजर (१५९९) नाटक समझा जा सकता है।

सन् १६००-०१ में शेक्सपियर ने हैमलेट (Hamlet) लिखा। कीड (Kyd) की एक पुरानी नाटिका १५८८-८९ की थी जो अब अप्राप्त है—उसी को आधार बनाकर शेक्सपियर ने यह अभूतपूर्व नाटक रच डाला। ऐतिहासिक नाटकों से यह सर्वथा भिन्न, अत्यन्त सशक्त दुःखान्त नाटक है।

आथेलो (Othello) नाटक सर्वप्रथम १ नवम्बर, १६०४ को कोर्ट (राजदरबार) में खेला गया। यह हैमलेट से सर्वथा भिन्न नाटक था। हैमलेट में राजाओं और राजकुमारों के दुःखान्त का वर्णन है, पर आथेलो में गृहस्थी की दुःखान्त कहानी है। मूल कहानी को बाद मे कुछ परिवर्तित भी कर दिया, जब मार्गरेट ह्यूज (Margaret Hughes) इस नाटक में डेस्डिमोना (Desdemona) बनी। मार्गरेट नाटक मे भाग लेने वाली प्रथम महिला थी।

१६०६ ई० मे क्रिसमस के अगले दिन राजा लियर (King Lear) नामक नाटक कोर्ट में खेला गया। यह आथेलो से भी भिन्न था—पुरानी मूल कहानी पर यह आश्रित था, और एक प्रकार से इसमें वास्तविकता कम और कल्पना अधिक थी। शेक्सपियर का यह नाटक कभी सफल नही रहा।

मैकविथ (Macbeth) की रचना १६०६ ई० की है। यह जल्दी में लिखा गया शेक्सपियर का सबसे छोटा नाटक है। राजा जेम्स के आग्रह पर लिखा गया था। राजा का साला क्रिश्चियन (डेन्मार्क का) इंग्लैण्ड आया, तो उसके आतिथ्य में नाटक दिखाने की बात उठी। शेक्सपियर से नया नाटक तैयार करने को कहा गया। इस प्रसंग में मैकविथ लिखा गया। इस खेल का ही कुछ परिवर्तित रूप फोलिओ (Folio) में छपा हुआ है, जो आज प्रामाणिक माना जाता है।

शेक्सपियर के दुःखान्त नाटकों की समाप्ति तीन नाटकों से होती है— (१) अथेन्स का टाइमन(Timon of Athens)(रचनाकाल १६०५-०६); (२) एण्टोनी और क्लिओपाट्रा (Antony and Cleopatra)(रचनाकाल १६०७-०८); (३)कोरिओलेनस(Coriolanus)(रचनाकाल १६०८-०६)। सर थॉमस नॉर्थ (Sir Thomas North) ने प्लूटार्क (Plutorch) की पुस्तक लाइव्ज (Lives) का अनुवाद किया था। उसी पुस्तक से शेक्सपियर ने इन तीनों नाटकों के कथानक लिये। टाइमन तो वस्तुतः अस्त-व्यस्त ही लिखा गया था—किसी और नाटककार ने बाद को खेल के लिए इसे ठीक से सजाया। फिर भी प्रत्येक दृश्य में शेक्सपियर की कला व्यक्त होती है। एण्टोनी और क्लिओपाट्रा सर थॉमस नॉर्थ के गद्य का केवल नाटकीकरण है। इसके कुछ दृश्य इजीप्ट के हैं—फिर रोम के, फिर रोम से स्थानान्तरित होकर ग्रीस में, और फिर इजीप्ट में—इस प्रकार की हेरा-फेरी से यह नाटक अभिनय के योग्य नहीं रह गया है। पर वस्तुतः इस नाटक की विशेषता इसकी कवितायें हैं इस दृष्टि से यह अद्वितीय रचना है।

कॉरियोलेनस (Coriolanus) की रचना १६०८-०६ की है। यह सफल और समर्थ नाटक है। इस नाटक को लिखकर, ऐसा लगता है कि शेक्सपियर ने दुःखान्त नाटकों से विदाई ली हो।

### तीखे सुखान्त नाटक

शेक्सपियर के तीन नाटक तीखे सुखान्त (Bitter Comedies) कहे जाते हैं—(१) वही भला, जिसका अन्त भला (All's Well That Ends Well)—१६०२-०३ का; (२) ट्राइलस और क्रैसीडा (Troilus and Cressida)—१६०२; (३) जैसे को तैसा (Measure for Measure)

—१६०४। ये नाटक शेक्सपियर ने अपनी रुचि से नहीं लिखे थे। नाटक कम्पनी के आग्रह पर या उनकी जबरदस्ती से बे-रुचि के लिखे गये थे। यही इन सुखान्त नाटकों का तीखापन या उनकी कटुता है। जैसे को तैसा नाटक तो एक प्रकार से दुःखान्त ही है। ऐसा होना स्वाभाविक था, क्योंकि उस वर्ष (१६०४) शेक्सपियर ने आथेलो(Othello) नामक दुःखान्त नाटक की रचना भी की थी। दुःखान्तता का उस पर रंग चढ़ा हुआ था। ट्रॉइलस और क्रैसीडा (Troilus and Cressida) को दुःखान्त या सुखान्त कहना अर्थात् वस्तुतः वह किस वर्ग का है, यह निश्चय करना ही कठिन है।

वही भला है, जिसका अन्त भला नाटक एक पुराने सुखान्त नाटक 'Love Labours Wonne' की छाया में लिखा गया है। यह साधारण कोटि का नाटक है।

दुःखान्त-सुखान्त नाटक (Tragi-Comedies)

शेक्सपियर के कई सुन्दर नाटकों में दुःखान्त और सुखान्त दोनों की मिश्रित भावनायें हैं।

(१) पेरिक्लीज, टाइर का राजकुमार (Pericles, Prince of Tyre, १६०८ ई०)—नाटक कम्पनी को एक पुराना नाटक मिल गया था, उसे ही शेक्सपियर ने सुधार दिया। यह उसका मौलिक नाटक नहीं है।

(२) सिंबेलिन (Cymbeline)—रचनाकाल १६०९-१०। ब्लैक फ्रायरों (Blackfriars) के लिए इस नाटक की रचना की गई थी। (सेण्ट डोमिनिक सम्प्रदाय के साधु विशेष को उनके श्याम शिरोवेश के कारण ब्लैक फायर कहते हैं)। यह नाटक गानों और ध्वनियों की गडगड़ाहट के लिए प्रसिद्ध है। सन् १६३४ में जब राजदरबार में दिखाया गया तो इसे राजा चार्ल्स ने बहुत पसन्द किया था।

(३) शरद ऋतु की कहानी (The Winter's Tale) १६११ की रचना है। सिंबेलिन से कहीं अच्छी है। इसमें विस्मयकारक दृश्यों की प्रधानता है। इसकी लोकप्रियता इस बात से स्पष्ट है कि नाटकशालाओं पर प्रतिबन्ध लगाये जाने से पूर्व यह कम-से-कम ६ बार राजदरबार (कोर्ट) में दिखाई गई थी।

(४) तूफान (The Tempest)—यह सन् १६११ की रचना है। इसे

पूर्णतया शेक्सपियर की मौलिक रचना कहा जा सकता है। यह वस्तुतः शेक्सपियर की अन्तिम निजी रचना है, जिसके कथानक के लिए वह किसी का ऋणी नहीं है। यह रचना सिंवेलिन और शरद ऋतु की कहानी, दोनों से काफ़ी भिन्न है। यह नाटक राजदरबार में दो बार दिखाया गया, राजकुमारी ऐलीज़ाबेथ के विवाह पर (१६१३ ई०) आगन्तुक अतिथियों का इस खेल से मनोरंजन किया गया।

**अन्तिम काल में सहकारिता में लिखे गये नाटक (Collaborations)**

दो नाटक ऐसे हैं, जिन्हे शेक्सपियर ने फ्लेचर (Fletcher) के सहयोग से लिखा। किंग्स कम्पनी (King's Company) में फ्लेचर प्रमुख नाटक लेखक था। इन नाटको मे पहला तो अष्टम हेनरी (Henry VIII) है। १६१३ में यह 'ग्लोब' नाटकशाला में बड़ी धूमधाम और शान से खेला गया। (इससे पूर्व जब यह दिखाया जाने वाला था कि अकस्मात् नाटक-भवन में आग लग गई)। कहा जाता है कि इस नाटक का आधा भाग फ्लेचर का लिखा हुआ था।

सन् १६३४ में एक नाटक दो भद्र राजपुरुष (The Two Noble Kinsman) शीर्षक शेक्सपियर के नाम से छपा, पर फ्लेचर ने दावा किया और इसे अपनी रचना बताया। शेक्सपियर के नाटकों के संग्रह 'फोलिओ' में इसे सम्मिलित नहीं किया गया है।

**शेक्सपियर के नाटकों के संकलन**

शेक्सपियर के जीवन काल में उसके १६ नाटकों का संकलन प्रकाशित हुआ था, और आथेलो नाटक अकेला भी (१६२२) छपा। १६२३ में उसके सभी नाटकों का संकलन फोलिओ(Folio) नाम से छपा (इसमे पेरिक्लीज़ नाटक नहीं था)। प्रथम फोलिओ काफी भव्य छपा था—इसमें शेक्सपियर का चित्र भी था, और उसकी कुछ कवितायें भी उसमें थी। पर इसमे सभी प्रकार की त्रुटियाँ, छापे की अशुद्धियाँ आदि थी। आज इस प्रथम फोलिओ का बड़ा मूल्य समझा जाता था। अगर कोई अपनी प्रति बेचे तो उसे १० हजार से ५० हजार डालर तक मिल सकते हैं।

द्वितीय फोलिओ १६३२ मे छपा। यह प्रथम फोलिओ का संशोधित संस्करण है। तृतीय फोलिओ के २ छापे मिलते हैं, १६६३ का और १६६४

का। चतुर्थ फोलिग्रो १६८५ में छपा, यह तृतीय फोलिग्रो का ही पुनर्मुद्रण है। फोलिग्रो शृंखला में यह अन्तिम है।

बाद को १७०६ में रोवे (Rowe) संस्करण छपा। १७२५ में अलेक्जेण्डर पोप ने सात सुन्दर जिल्दों में शेक्सपियर के नाटक छापे। डॉ० जॉनसन का संस्करण ८ खण्डों मे है, जिसमें विद्वत्तापूर्ण टिप्पणियाँ और आलोचनायें भी हैं। इसके अनन्तर तो शेक्सपियर के नाटकों के संस्करणों की बाढ़-सी आ गयी। मेलोन के वेरिग्रोरम (Malone's Variorum, १७६०) में शेक्सपियर के नाटक और कवितायें दोनों हैं। क्रेग (W. J. Craig) के सम्पादकत्व में ऑक्सफोर्ड से सभी नाटकों और कविताओं को एक जिल्द में प्रकाशित किया गया। आज तो बाजार में अनेक संकलन एक जिल्द मे सम्पूर्ण नाटकों के मिलते हैं; जैसे न्यूयार्क का Avenel Books वाला संकलन। शेक्सपियर का 'ग्लोब' संस्करण (Globe, १८७४) काफ़ी प्रामाणिक माना जाता है। कैम्ब्रिज से ६ खण्डों में प्रकाशित (१८६३-६६) है, और गम्भीर साहित्यिकों के लिए अत्यन्त उपयोगी समझा जाता है। इसके आधार पर अनेक लोकप्रिय संस्करण छापे गए हैं। मेथुअन एण्ड कम्पनी लि० (Methuen and Co. Ltd.) लन्दन ने शेक्सपियर इनसाइक्लोपीडिया (A Shakespeare Encyclopaedia) केम्पबेल (Oscar James Campbell) के सम्पादकत्व में छापा जिसमें शेक्सपियर के नाटकों से सम्बन्ध रखने वाली सभी बातों का अकारादि क्रम से विवरण है। यह ग्रेट ब्रिटेन में सर्वप्रथम १९६६ में छपा था।

नयी दिल्ली
२० नवम्बर, १९८४

—सत्यप्रकाश सरस्वती

# पात्र-परिचय

**बात का बतंगड़** (Much Ado About Nothing) का घटना-स्थल मेसिना (Messina) है। डॉन पेड्रो (Don Pedro) एरागन (Arragon) का राजकुमार है, और डॉन जॉन उसका अवैध भाई है। क्लौडियो (Claudio) फ्लोरेन्स का युवक लॉर्ड है; वह डॉन पेड्रो के अभिन्न मित्रों में से है। पादुआ (Pedua) का युवक लार्ड बेनेडिक (Benedick) भी पेड्रो का उसी प्रकार मित्र है, जैसा कि क्लौडियो। मेसिना का प्रमुख शासक लिओनेटो (Leonato) है, एण्टोनिओ (Antonio) उसका भाई है। डॉगबेरी (Dogberry) और वर्जीस (Verges) दो मूर्ख अफसर हैं। हीरो (Hero) लिओनेटो की बेटी है, और बीट्रिस (Beatrice) उसकी भतीजी।

**वही भला जिसका अन्त भला** (All's Well That Ends Well) नाटक की घटना-स्थली कुछ फ्रान्स और कुछ दृश्यों में टस्केनी (Tuscany) है। इसके पात्रों में प्रमुख (१) फ्रान्स का राजा, (२) फ्लोरेन्स का ड्यूक, (३) बर्ट्रेम (Bertram) जो रूजिलॉन (Rousillon) का काउण्ट है, और लेफ्यू (Lafeu) है। बर्ट्रेम की माता रूजिलॉन की काउण्टेस (ताल्लुकेदारिन) है। इसका संरक्षण हेलेना (Helena) नामक एक भद्र महिला को प्राप्त है। पात्रों में एक विधवा वृद्धा भी है, और डायना (Diana) उस विधवा की बेटी है। वायलेण्ट (Violenta) और मेरिआना (Mariana) उस विधवा की सखियां और पड़ोसी हैं।

**छठा हेनरी, प्रथम भाग** (Henry VI, Part I) नाटक की घटना-स्थली इंग्लैण्ड, और कभी फ्रान्स है। इसके प्रमुख पात्र हैं—(१) छठा राजा हेनरी, (२) ड्यूक आव् ग्लोस्टर, जो राजा का चाचा है और उसका संरक्षक, (३) थॉमस ब्यूफोर्ट (Thomas Beaufort), जो राजा का

चाचा और ड्यूक आव् एक्जीटर (Exeter) था, (४) ड्यूक ऑव् बेडफोर्ड, जो राजा का चाचा और फ्रान्स की गद्दी का उत्तराधिकारी था, (५) हेनरी ब्यूफोर्ट, राजा का बाबा और विंचेस्टर का पहले बिशप और बाद को कार्डिनल बना। (६) जॉन ब्यूफोर्ट, जो सोमरसेट (Somerset) का अर्ल और बाद को वहीं का ड्यूक बना। (७) रिचार्ड (Richard) का ज्येष्ठ पुत्र रिचार्ड प्लैंटाजीनेट (Richard Plantagenet) कैम्ब्रिज का भूतपूर्व अर्ल, और बाद का ड्यूक आव् यॉर्क (York) बना। (८) राइग्नीर (Reignier, रेनियर) एन्जू (Anjou) का ड्यूक था और नेपल्स का तथाकथित राजा। इसकी बेटी का नाम मारगरेट (Margaret) था, और वह राजा हेनरी को ब्याही गयी। (९) जॉन का प्यूसेल, जो बाद को जॉन आव् आर्क नाम से प्रसिद्ध हुई। इनके अतिरिक्त अनेक लार्ड और राजदरबारी।

छठा हेनरी, द्वितीय भाग (Henry VI, Part II) की घटना-स्थली इंग्लैण्ड के विभिन्न स्थान। प्रमुख पात्र हैं—(१) राजा हेनरी, (2) उसका चाचा ड्यूक आव् ग्लोस्टर (Gloster) हम्फी (Humphrey), (३) कार्डिनल ब्यूफोर्ट (Beaufort), राजा का बाबा और विंचेस्टर का बिशप, (४) रिचार्ड प्लैंटाजीनेट (Plantagenet), ड्यूक आव् यार्क, (५) उसके बेटे एडवर्ड (Edward) और रिचार्ड, (६) रानी मारगरेट (हेनरी की पत्नी), (७) इलियोनोर (Eleonor) ग्लोस्टर की डचेस, (८) मारगेरी जूरडेन (Margery Jourdain) नामक जादूगरनी।

छठा हेनरी, तृतीय भाग (Henry VI, Part III) नाटक के तृतीय दृश्य की स्थली फ्रान्स में, शेष इंग्लैण्ड में। इसके प्रमुख पात्र—(१) छठा राजा हेनरी, (२) उसका पुत्र एडवर्ड (Edward)—प्रिन्स आव् वेल्स, (३) ग्यारहवा लुईस (फ्रान्स का राजा), (४) हेनरी के अनेक राजदरबारी, (५) रानी मारगरेट, (६) लेडी ग्रे जो बाद को चतुर्थ एडवर्ड की पत्नी बनी, (७) बोना—फ्रान्स की महारानी की बहिन।

एण्टनी और क्लियोपाट्रा (Antony and Cleopatra) नाटक की घटना-स्थली रोमन साम्राज्य के विभिन्न स्थान हैं। प्रमुख पात्र हैं—(१) तीन प्रतियोगी—सेण्ट एण्टनी (Antony), ऑक्टेवियस सीज़र

(Octavis Caesar), और एम० एमिल लेपिडस (M. Aemil Lepidus), (२) सेक्सटस पोम्पीअस (*Sextux Pompeius*), एण्टनी के अनेक मित्र, (३) सीज़र (Caesar) के अनेक मित्र (४) ईजिप्ट की रानी क्लिओपाट्रा, (५) ऑक्टेविआ—जो सीज़र की वहिन और एण्टनी की पत्नी है; (६) *क्लिओपाट्रा के नौकर (७) अनेक सैनिक, सेवक और गुप्तचर।*

**विण्डसर की हँसमुख स्त्रियां** (Merry Wives of Windsor) के दृश्यों की घटना-स्थली विण्डसर (Windsor) और उसके निकट *के स्थान है। नाटक के मुख्य पात्र निम्न है—(१) सर जॉन* फाल्स्टाफ् (Sir John Falstaff), (२) फेन्टन (Fenton), (३) शैलो (नगरी का न्यायाधीश), (४) स्लेण्डर (Slendor) शैलो का चचेरा भाई, (५) *श्री फोर्ड, और श्री पेज (Ford and Page)—विण्डरसर के दो भद्र* पुरुष, (६) विलियम पेज (श्री पेज का पुत्र), (७) सर ह्यू इवान्स (वेल्स का पादरी), (८) फाल्स्टाफ् के विभिन्न साथी, (९) डॉ० केइअस—*चिकित्सक, (१०) श्रीमती फोर्ड, श्रीमती पेज, उसकी पुत्री श्रीमती एन* पेज (फेण्टन की प्रेमिका), (११) नौकर-चाकर सिम्पल (Simple), रूवी (Rugby) आदि।

**निष्फल प्रेम** (Love's Labor Lost) की घटना-स्थली नेवेरे (Navarre)—एक उपवन, और उसमें राजमहल। प्रमुख पात्र—(१) नेवेरे का राजा फर्डिनेण्ड (Ferdinand), (२) राजा के साथ सहायक—लॉर्ड वेरन (Baron), लार्ड लांगाविले (Longaville) और लार्ड ड्यूमेन (Dumain), (३) फ्रांस की राजकुमारी के सहायक—लार्ड बॉयट (Boyet), लार्ड मरकेड (Mercade), (४) डॉन एड्रिआनो डि अरमाडो (Don Adriano de Armado)—एक खफ्ती स्पेनवासी, (५) सर नेथेनिअल (Sir Nathaniel)—एक पादरी, (६) होलोफर्नीज (Holofernes)—स्कूल अध्यापक, (७) फ्रांस की राजकुमारी और उसकी सहायक—रोज़ालिन (Rosalined), मेरिया (Maria) और केथेराइन (Katherine)।

**तृतीय रिचार्ड** (Richard III) (उसका जीवन और मृत्यु)—घटना-स्थली—इंग्लैण्ड। प्रमुख पात्र—(१) चतुर्थ एडवर्ड (King

Edward, IV), (२) एडवर्ड, प्रिन्स आव् वेल्स, जो राजा होने पर पंचम एडवर्ड कहलाया, (३) राजा के पुत्र—रिचार्ड (Richard)—ड्यूक आँव् यार्क, जार्ज (George)—ड्यूक आव् क्लेरेन्स, रिचार्ड-ड्यूक आँव् ग्लोस्टर, जो बाद को राजा बनने पर तृतीय रिचार्ड कहलाया, (४) हेनरी—लार्ड आव् रिचमण्ड (Richmond), जो बाद को राजा सप्तम हेनरी कहलाया (५) कार्डिनल बाउचर (Boucher)—कैण्टरबरी का बड़ा पादरी, (६) टॉमस राँथराम (Thomas Ratheram)—यार्क का बड़ा पादरी, (७) अन्य अनेक लॉर्ड और अर्ल और नाइट, (८) चतुर्थ एडवर्ड की महारानी एलिजाबेथ (Elizabeth), (९) राजा षष्ठ हेनरी की विधवा मार्गरेट (Margaret), (१०) चतुर्थ राजा एडवर्ड की माता यॉर्क की डचेस, (११) लेडी एन (Anne), प्रिन्स आव् वेल्स एडवर्ड की विधवा—इसका बाद को ड्यूक आव् ग्लोस्टर (Gloster) के साथ विवाह हुआ।

**आठवाँ हेनरी** (Henry VIII) नाटक की घटना-स्थली लन्दन और वेस्टमिनिस्टर है, एक दृश्य में किम्बल्टन (Kimbolton) भी। प्रमुख पात्र हैं—(१) राजा अष्टम हेनरी, (२) कार्डिनल वोल्जे (Wolsey), (३) कार्डिनल कॅम्पियस (Campeius), (४) केपुसिअस (Capucius)—राजा पंचम चार्ल्स का राजदूत, (५) क्रेनमर (Cranmer)—कैण्टरबरी का आर्क बिशप (बड़ा पादरी), (६) अनेक ड्यूक, अर्ल, रईस, और नाइट ("सर" की उपाधिधारी), (७) राजा का चिकित्सक डॉ० बट्स (Dr. Butts), (८) राजा हेनरी की पत्नी रानी केथरीन (Ketherine), (९) एन बुलेन (Anne Bullen) जो बाद को रानी बनी—रानी की प्रतिष्ठित संगिनी।

**कोरियोलेनस** (Coriolanus) नाटक की घटना-स्थली प्रसिद्ध नगरी रोम और वॉलशियानो (Volsciano) और एण्टीओटस (Antiates) की रियासतें हैं। प्रमुख पात्र है—(१) केइअस मारसियस कोरिओलेनस (Caius Marcius Coriolanus)—रोम का कुलीन व्यक्ति, (२) टिटस लार्टिअस (Titus Lartius) और कोमिनिअस (Cominius)—वोलशियनों के विरुद्ध लड़ने वाले जनरल, (३) मिनिनिअस एग्रिपा (Menenius Agrippa)—कोरियोलेनस का मित्र, (४) सिसिनियस विल्यूटस (Sicinius Velutus) और जूनियस ब्रूटस (Junius Brutes)—प्रजा के अधिकारों का न्याय करने वाले मजिस्ट्रेट, (५) तरुण मार्सिअस (Marcius)—कोरियोलेनस का बेटा, (६) ट्यूलस आफिनिअस (Tullus Aufinius)—वोलशिअनों का सेनापति; इसके सहयोगी लेफ्टिनेण्ट और इसके साथ के षड्यन्त्रकारी, (७) वॉल्यूम्निआ (Volu-

mnia)—कोरिओलेनस की माता, (८) वर्जिलिआ (Virgilia)—कोरिओलेनस की पत्नी, (९) वलेरिया (Valeria)—वर्जिलिया की दोस्त, (१०) सीनेट के अनेक सदस्य (रोमनों और वोलशियानों के), सैनिक और प्रजा के व्यक्ति।

टीटस एण्ड्रोनीकस (Titus Andronicus) अभिनय के दृश्यों की घटना-स्थली—रोम और उसके निकट के ग्राम। प्रमुख पात्र—(१) सेटर्निनस (Seturninus)—रोम के भूतपूर्व महाराजा का पुत्र, जो बाद को स्वयं महाराज घोषित हुआ, (२) बेसिएनस (Bassianus)—सेटर्निनस का भाई, लेविनिआ (Levinia) का प्रेमी, (३) टीटस एण्ड्रोनिकस—रोमन रईस, गोथों के विरुद्ध युद्ध करने वाला सेनापति (४) मार्कस एण्ड्रोनिकस (Marcus Andronicus)—प्रजा का न्याय-पोषक वकील और टीटस का भाई, (५) ल्यूसिअस (Lucius), क्विण्टस (Quintus), मार्टिअस (Martius), म्यूटिअस (Mutius)—एण्ड्रोनिकस के बेटे, (६) लूसिअस का तरुण पुत्र, (७) पब्लिअस (Publius) मार्कस एण्ड्रोनिकस का बेटा, (८) टमोरा (Tamora)—गोथों की रानी, (९) अलार्बस (Alarbus) डेमेट्रिअस (Demetrius), किरोन (Chiron)—टमोरा के बेटे (१०) लेविनिआ (Lavinia)—टीटस एण्ड्रोनीकस की बेटी, (११) अनेक सीनेट-सदस्य, वकील, सैनिक और सेवक।

ट्रोइलस और क्रेसीडा (Troilus and Cressida) नाटक की घटना-स्थली—ट्राय (Troy) और इसके निकट का यूनानी सैनिक कैम्प। प्रमुख पात्र—(१) प्रिअम (Priam)—ट्रॉय का राजा, (२) हेक्टर (Hector), ट्रोइलस (Troilus), पेरिस (Paris), डाइफोबस (Deiphobus), और हेलेनस (Helenus)—सब राजा प्रिअम के पुत्र, (२) मार्गेरिलन (Margerilon)—राजा प्रिअम का अवैध पुत्र, (३) ईनिअस (Aeneas), और एण्टिनॉर (Antenor)—ट्रोजन के सेनापति, (४) कैलचस (Calchus)—ट्राजन का पुजारी—ग्रीसवासियों का पक्ष लेने वाला, (५) क्रेसिडा (Cressida)—कैलचस की पुत्री, (६) पेण्डेरस (Pandarus)—क्रेसिडा का चाचा, (७) अगेममनोन (Agememnon)—ग्रीसवासियों का सेनापति, (८) मनेलोअस (Manelous), अगेममनोन का भाई, (९) हेलेन (Helen)—मनेलोस की पत्नी, (१०) एण्ड्रामेकी (Andromache)—हेक्टर की पत्नी, (११) केसेण्ड्रा (Cassandra)—प्रिअम की बेटी—भविष्य वक्ता, (१२) बहुत से ग्रीक सेनापति और सेवक।

# वात का वतंगड़

## (MUCH ADO ABOUT NOTHING)

मसीना के महल में हीरो और बीटरिस नाम की दो युवतियां रहती थी। हीरो का बाप लियोनेटो मैसीना का राजा था। बीटरिस लियोनेटो की भतीजी थी।

हीरो एक गम्भीर स्त्री थी परन्तु उसकी बहन बीटरिस हसमुख और चचल थी। वह नित्यप्रति अपनी वहन को अपने हास्य-प्रहसन द्वारा खुश किया करती थी। संसार में छोटी से छोटी भी घटना ऐसी न थी जो बीटरिस के हास्य का विषय न हो सकता हो।

जिस समय का इतिहास हम वर्णन कर रहे है उस वक्त कुछ उच्च श्रेणी के वीर पुरुष किसी युद्ध से लौटकर लियोनेटो से मिलने के लिए मसीना मे आये। इनमें आरागन (हस्पानिया) का राजा डौन पैडरो और उसका मित्र क्लौडियो भी था जो फ्लोरेंस का शासक था। इन दोनों के साथ एक रसिक मनुष्य वैनीडिक भी था जो पेडुआ का राजा था। इस युद्ध मे इन सब ने बडी वीरता दिखाई थी और विजय पाकर खुशी मनाने के लिए वे मैसीना में आये थे जहा कुछ दिनो रहने का उनका विचार था।

ये लोग पहले भी मैसीना मे आये थे और हीरो तथा बीटरिस से उनका परिचय हो चुका था।

जिस समय डौन पैडरो और उसके साथी लियोनेटो के समीप आये उसने कहा—

"महाशय लियोनेटो ! फिर आपको कष्ट उठाना पडा। संसार चाहता है कि खर्च से बचता रहे। परन्तु आप नही बच सकते !"

लियोनेटो—आपके शुभागमनरूपी कष्ट मुझको नित्य हुआ करें। क्योंकि ऐसी दशा में कष्ट के अभाव से शान्ति ही शेष रह जाती है। जब आप यहां से चले जाते है तब दुःख ही रह जाता है क्योंकि आनन्द तो चला ही गया।

डौन पैडरो—(हीरो की ओर संकेत करके) क्या यह आपकी लड़की हैं?

लियोनेटो—इसकी माता ने कई बार मुझसे यही कहा था।

बैनीडिक—क्या आपको इस बात मे सन्देह था कि इनकी माता से पूछना पड़ा?

बैनीडिक की इसी प्रकार को हास्यप्रद बातें सुनकर बीटरिस बोल उठी—

"बैनीडिक! तुम अभी कह ही रहे हो! भला कोई सुनता भी है कि वैसे ही कहे जाते हो?"

बैनीडिक—आहा! घृणादेवी! आप अभी जीवित है?

बीटरिस—क्या घृणा कभी मर भी सकती है जब उसके भोजन के लिए बैनीडिक जैसे मनुष्य मौजूद हों। यदि आप उसके सामने जायं तो आदर-सत्कार भी घृणा में परिवर्तित हो जायगा!

बैनीडिक—सिवा तुम्हारे और सब स्त्रियां मुझे चाहती हैं। परन्तु मुझे किसी से स्नेह नही है।

बीटरिस—यह तो स्त्रियों का भाग्य है। नही तो आप जैसे हानिकारक जीव उनको अपने प्रेमालाप से बड़ा कष्ट दिया करते! मुझे यह पसन्द है कि कुत्ता भौंकता रहे परन्तु यह पसन्द नही कि कोई मुझसे प्रेमालाप करे।

बैनीडिक—ईश्वर करे आपका ऐसा ही स्वभाव रहे नही तो किसी के मुंह को नोच खाओ।

बीटरिस—तुम जैसों का मुंह तो नोचने से भी अधिक भद्दा न मालूम होगा!

बैनीडिक को एक स्त्री के मुख से ऐसी हसी की बातें सुनने से क्रोध आ गया। क्योंकि जो मनुष्य हसी किया करते हैं वे दूसरो की हंसी सुनने से चिढ़ भी बड़ी जल्दी जाते है। बैनीडिक जब पहले मैसीना में आया था

सब भी देख चुका था कि बीटरिस उसको खूब चिढ़ाया करती थी। इस प्रकार जब कभी यह दोनों कहीं मिल जाते और परस्पर वार्तालाप हो जाता तो इन सब बातों का यही परिणाम होता कि अन्त में वे एक दूसरे से अप्रसन्न होकर ही पृथक् होते थे। परन्तु इन दोनों का वाग्युद्ध कभी बन्द नहीं होता था।

बीटरिस युद्ध का समाचार पूछते समय कहा करती थी कि महाशय बैनीडिक इतने वीर हैं कि उनके मारे हुए पुरुषों को मैं खा सकती हूं। अर्थात् इनसे एक मनुष्य भी न मर सका होगा। बैनीडिक इस बात से तो अप्रसन्न न हुआ क्योंकि वह वास्तव में एक वीर पुरुष था और बीटरिस के कथन मात्र से कायर सिद्ध नहीं हो सकता था। परन्तु जब बीटरिस ने उससे एक बात ऐसी कह दी जो उस पर फबती थी तो वह नाराज हो गया। क्योंकि काने को काना कह देने से वह चिढ़ ही जाता है। बीटरिस ने कहा—"तुम तो राजा के भांड हो।" भांडपना बैनीडिक में था ही। इसलिए उसे यह बात बुरी मालूम हुई कि एक स्त्री मेरे दोषों को इस प्रकार प्रकाशित करे।

सुशीला हीरो पाहुनों के सन्मुख बड़ी शान्ति से बैठी रहा करती थी। राजा क्लौडियो उसको बड़े ध्यान से देखा करता था। और उसके रूप तथा लावण्य पर मोहित हो गया था। परन्तु डौन पैडरो को बीटरिस और बैनीडिक की बातें सुन-सुनकर बड़ी हंसी आती थी और एक दिन उसने लियोनेटो से कहा—

"यह तो बड़ी चंचल स्त्री है। क्या ही अच्छा हो अगर इसका बैनीडिक से विवाह हो जाय।" लियोनेटो ने उत्तर दिया—

"महाशय ! अगर इन दोनों का सम्बन्ध हो जाय तो एक सप्ताह में ही वह बकते-बकते पागल हो जायगे।"

यद्यपि लियोनेटो के विचार में इन दोनों का जोड़ा मिलाने के योग्य नहीं था परन्तु डौन पैडरो के मन में अभी यह बात बनी रही कि किसी न किसी प्रकार इनका विवाह हो जाना चाहिए।

जब पैडरो क्लौडियो के साथ राजमहल में चला तब उसे मालूम हुआ कि बीटरिस और बैनीडिक के विवाह के अतिरिक्त एक और विवाह

होने वाला है। क्योंकि जब क्लौडियो महल से बाहर आया तो उसने हीरो की इतनी प्रशसा की कि पैंडरो को यह निश्चय हो गया कि वह हीरो को चाहता है। उसने क्लौडियो से पूछा—

"क्या आपका हीरो पर प्रेम है?"

क्लौडियो—महाराज! जब मैं पहले मैसीना मे आया था उस समय मैं युद्ध पर जा रहा था और स्नेह करने का अवकाश नही था। परन्तु अब शान्ति के समय में वीर रस की जगह श्रृंगार रस ने ले ली है। और अब जो मैं हीरो को देखता हू तो उसकी ओर मेरा मन आकर्षित हुआ जाता है।

पैंडरो को क्लौडियो और हीरो का सम्बन्ध ऐसा उचित मालूम हुआ कि उसने लियोनेटो से प्रार्थना करके यह विवाह स्वीकार करा लिया। और हीरो भी उससे विवाह करने पर राजी हो गई क्योंकि क्लौडियो बड़ा वीर और गुणी पुरुष था। जब ये सब बातें निश्चय हो गईं तब विवाह सस्कार के लिए एक तिथि नियत कर दी गई।

यद्यपि विवाह के दिन निकटस्थ ही थे परन्तु क्लौडियो को एक-एक घड़ी सौ वर्षों की बराबर बीतती थी। क्योंकि युवक मनुष्य जिस बात को करना चाहते हैं उसको जल्दी ही करना चाहते हैं और चाहे उसके होने में थोड़ा ही समय क्यों न हो, उनको बहुत बड़ा मालूम होता है। इस समय में क्लौडियो का जी बहलाने के लिए पैंडरो ने एक और उपाय सोचा वह यह था कि किसी प्रकार ऐसी बात करनी चाहिए जिससे बैनीडिक बीटरिस से प्रेम करने लगे और बीटरिस भी बैनीडिक को चाहने लगे। इसी के लिए लियोनेटो ने भी यह बात मान ली। और तो और सुशीला हीरो भी क्लौडियो के कहने से इस बात पर राजी हो गई कि जो कुछ मुझसे बन सकेगा, मैं भी इस सम्बन्ध मे यथाशक्ति कोशिश करूंगी।

अब सवाल यह था कि किस प्रकार इस काम को करना चाहिए। पैंडरो की समझ में एक बात आई कि सब लोग बैनीडिक को झूठ-मूठ यह बात निश्चय करा दें कि बीटरिस उससे प्यार करती है। और हीरो बीटरिस को यह विश्वास दिला दे कि बैनीडिक उसके प्रेमरोग से पीड़ित है।

पहले पैंडरो, क्लौडियो और लियोनेटो ने अपना कार्य्य आरम्भ

किया। जब बैनीडिक बाग की एक कुंज में बैठा हुआ कुछ पढ़ रहा था, उस समय वे सब लोग एक निकट की कुंज में जाकर टहलने लगे जिससे उन की सब बातें बैनीडिक को सुनाई दे सकें। पर उसे यह बात मालूम न हो कि यह बातें मुझे सुनाने के लिए कही जा रही हैं। पैडरो लियोनेटो से कहने लगा—

"लियोनेटो! आपने आज मुझसे यह क्या बात कही कि तुम्हारी भतीजी बीटरिस बैनीडिक से प्रेम करती है!"

क्लौडियो—चुप! बैनीडिक सुनता होगा! मुझे तो यह आशा न थी कि बीटरिस किसी मनुष्य को भी चाहती हो।

लियोनेटो—मुझे भी यही खयाल था। परन्तु यह बड़ी विचित्र बात है कि बीटरिस बैनीडिक से इतना प्रेम करती है। दिखलाने को तो वह उससे बहुत लड़ती है और उसे खूब ही चिढ़ाती है।

बैनीडिक ने दूर से जो यह बात सुनी तो मन में आश्चर्य करने लगा। परन्तु लियोनेटो ने फिर कहा—

"क्या बताऊं, कुछ समझ में नहीं आता। परन्तु इसमें कुछ भी सन्देह नहीं कि बीटरिस का बैनीडिक के लिए अगाध प्रेम है।"

पैडरो—वह बहाना तो नहीं करती?

क्लौडियो—हां, शायद यही बात हो।

लियोनेटो—नहीं-नहीं, ऐसा बहाना कोई नहीं करता। यह तो सच ही प्रतीत होता है।

पैडरो—अच्छा, उसका प्रेम आपको किस प्रकार जान पड़ा?

क्लौडियो—हां, यह तो बताओ।

लियोनेटो—मेरी लड़की ने यह कहा था क्या आपने नहीं सुना!

क्लौडियो—हां, वे तो मुझसे भी कहती थी!

पैडरो—मुझे बड़ा आश्चर्य होता है मैं तो यही समझता था कि बीटरिस का हृदय कभी इस योग्य नहीं है जिसमे किसी का प्रेम समा सके।

लियोनेटो—हां, और विशेष कर बैनीडिक का जिसको वह साफ़-साफ़ गालियां देती है।

बैनीडिक इस बात को सुनकर मन में कहने लगा कि इसमें कुछ कपट-छल

मालूम होता है परन्तु एक बात से छल प्रकट नही होता क्योंकि यदि कोई छल होता तो सफेद डाढ़ी वाला वृद्ध लियोनेटो इसमें सम्मिलित न होता।

पैंडरो ने फिर पूछा—

"क्या बीटरिस ने अपने प्रेम की कथा बैंनीडिक को सुना दी है?"

लियोनेटो—नही-नही। वह कहती है कि मैं कभी यह बात प्रकट न करूंगी।

क्लौडियो—आपकी पुत्री ने भी यही कहा था। बीटरिस कहती है कि मैं सबके सामने उसकी हसी कर चुकी हूं। इसलिए अब किस मुंह से कहूं कि मैं तुमको प्यार करती हूं।

लियोनेटो—वह कहती ही कहती है। मुझे निश्चय है कि वह बीस बार रात मे सोते से उठेगी और सफे के सफे लिख डालेगी। प्रेम बडा प्रबल है।

क्लौडियो—हा! हा! मैं आप को बताता हू। आपकी लडकी कहती थी। बीटरिस ने एक पत्र लिखा।

लियोनेटो—फिर क्या?

क्लौडियो—जब देने का समय आया तो अपने निर्लज्जपन पर लज्जित हो गई और फाड डाला। कहने लगी, 'मुझे विश्वास है कि बैंनीडिक सुनते ही मुझसे हसी करने लगेगा।' फिर वह कहने लगी—
*'बैंनीडिक! बैंनीडिक! दया करो।'*

लियोनेटो—मेरी लड़की ने तो बहुत सी बातें बताई हैं। वह कहती है कि अगर बैंनीडिक ने उसकी प्रार्थना स्वीकार न की तो वह आत्मघात कर लेगी!

पैंडरो—फिर यह अच्छा होगा कि बैंनीडिक से हमी लोग इस बात को कह दें।

क्लौडियो—कहने मे प्रयोजन? बैंनीडिक ऐसा कठोर है कि बिचारी रमणी को खूब ही कष्ट देगा।

पैंडरो—यह बैंनीडिक की दुष्टता है। क्योंकि वह बड़ी अच्छी स्त्री है।

ग्रौर उसका चालचलन भी निस्सन्देह है।

क्लौडियो—ग्रौर वह बुद्धिमती भी है।

पैडरो—सिवा इस बात के कि वह वैनीडिक को चाहती है ग्रौर सब बातों से उसकी बुद्धिमत्ता प्रतीत होती है।

लियोनेटो—जब बुद्धि ग्रौर प्रेम में लड़ाई होती है तब प्रेम ही की जय होती है। मुझे बीटरिस के लिए शोक है। क्योंकि वह मेरी भतीजी है ग्रौर मैं उसका सरक्षक हू।

पैडरो—जो वह मुझसे इतना हित प्रकट करती तो मैं ग्रवश्य उसे ग्रपनी ग्रर्धांगिनी बना लेता। मेरी तो यही राय है कि वैनीडिक को इस बात की सूचना दे दी जाय। देखें वह क्या कहता है?

लियोनेटो—क्या इससे कुछ लाभ होगा?

क्लौडियो—हीरो तो यही कहती है कि वह मर जायगी ग्रौर कभी वैनीडिक से न कहेगी। क्योंकि हंसी कराने से मर जाना ग्रच्छा है।

पैडरो—हां उसका विचार ठीक है क्योंकि ग्रगर उसने ग्रपने प्रेम का प्रकाश किया तो वैनीडिक ग्रवश्य उससे घृणा करेगा। क्योंकि वह बड़ा दुष्ट है।

क्लौडियो—ग्रादमी तो भला है!

पैडरो—बाहर से तो भला ही जान पड़ता है।

क्लौडियो—मैं तो उसे बुद्धिमान् समझता हूं।

पैडरो—बात तो ग्रच्छी कहता है।

क्लौडियो—बहादुर भी है।

पैडरो—झगड़ा भी नहीं करता। परन्तु लियोनेटो! मुझे तुम्हारी भतीजी के लिए शोक है। चलो वैनीडिक के पास चलें ग्रौर उसे इस बात से सूचित कर दें।

क्लौडियस—नहीं-नहीं! महाराज! इस समय न कहिए।

पैडरो—ग्रच्छा जाने दो! हीरो से सब बातें मालूम हो जायंगी! वैनीडिक मेरा मित्र है। मैं चाहता हूं कि वह यह बात जान ले कि वह इस युवती के योग्य नहीं है।

ये बातें करके वे लोग बाग़ से भोजनशाला की ग्रोर चले गये।

बैनीडिक कुंज से निकला और अपने मन में सोचने लगा—

"यह बात हंसी की नहीं है। क्योंकि वे बड़ी गम्भीरता से बातचीत कर रहे थे। उन्होंने यह सब हीरो से सुना होगा। उनको बीटरिस पर तरस आता है। इससे जान पड़ता है कि उसकी अवस्था शोचनीय हो गई है। ये लोग मुझे बुरा-भला कहते हैं और समझते हैं कि अगर मुझे बीटरिस के प्रेम का पता चल गया तो मैं उसकी हंसी करूंगा। इनका यह भी खयाल है कि बीटरिस बिना प्रेम का प्रकाश किये ही मर जायगी। वे कहते हैं कि स्त्री तो रूपवती है। इसको मैं भी मानता हूं। बुद्धिमती भी है। सदाचारिणी भी है। ये लोग कहते हैं कि मुझसे प्रेम करना उसकी मूर्खता है। पर मैं तो मैं इसको मूर्खता नहीं कहता! अगर वह मुझसे प्रेम करती है तो क्या मैं उससे न करूंगा। मुझे कभी विवाह करने की इच्छा नहीं थी और मैं विवाह का बड़ा विरोधी था। पर क्या इच्छाओं में परिवर्तन नहीं होता? जो खाना मनुष्य को जवानी में अच्छा लगता है वह बुढ़ापे में नहीं भाता। जब मैंने कहा था कि मैं क्वारा ही मर जाऊंगा तब मुझे यह क्या मालूम था कि मेरा विवाह हो जायगा।"

जब बैनीडिक महाशय विचार कर रहे थे तब वहां पर बीटरिस भी आ गई और कहने लगी—

"अपनी इच्छा के विरुद्ध मैं आपको भोजन का निमन्त्रण देने आई हूं।"

बैनीडिक—सुन्दरी, मैं आपका अनुगृहीत हूं। आपने बड़ा कष्ट किया।

बीटरिस—इस धन्यवाद के लिए मैंने इतना ही कष्ट किया है जितना आपने धन्यवाद देने में। अगर मुझे कष्ट होता तो मैं न आती।

बैनीडिक—तो यहां आने में आपको हर्ष हुआ है?

बीटरिस—हां, उतना ही हर्ष हुआ जितना आपको भोजन खाने में होगा।

बैनीडिक का अभी से यह खयाल होने लगा कि जो कुछ पैडरो और क्लौडियो ने कहा वह सब ठीक है। उसे बीटरिस के मुंह पर प्रेम के चिह्न दिखाई देने लगे क्योंकि जो कुछ मनुष्य के मन में होता है उसी के अनुकूल बाहर भी दिखाई देता है। अब उसने कहा कि "मैं अवश्य बीटरिस को प्यार करूंगा; अभी जाकर उसकी तसवीर लिये आता हूं।"

वैनीडिक को जाल मे फसाने के बाद अब इन लोगों ने वीटरिस के फासने का यत्न किया और हीरो ने अपनी दो सहेलियो मारगरेट और अर्सला को साथ लेकर वही काम करना आरम्भ किया जो क्लौडियो आदि ने किया था। जिस समय वीटरिस पैंडरो और क्लौडियो से बातें कर रही थी उस समय मारगरेट ने जाकर उससे कहा—

"श्रीमती जी ! हीरो और अर्सला आपके विषय मे चुपचाप कुछ वात कर रही है। अगर तुम चाहो तो बाग की कुंज में जाकर इसको सुन सकती हो।"

यह वही कुंज थी जहा वैनीडिक पहले दिन बैठा पुस्तकावलोकन कर रहा था।

जब हीरो को मालूम हो गया कि वीटरिस आ गई तब वह अर्सला से यो कहने लगी—

"अर्सला ! मैं जानती हूं कि वह एक दुष्टा स्त्री है। वह कभी किसी का ख़याल नही करती।"

अर्सला—फिर क्या आपको दृढ विश्वास है कि वैनीडिक वीटरिस को चाहता है ?

हीरो—पैडरो और मेरे स्वामी दोनो कहते थे।

अर्सला—क्या उन्होंने आपको इसकी सूचना देने के लिए कहा है ?

हीरो—उन्होने तो मुझसे यही प्रार्थना की थी कि मैं वीटरिस को इस वात से सूचित कर दूं। परन्तु मैंने उनसे कह दिया है कि अगर आप वैनीडिक का भला चाहते हैं तो कभी वीटरिस को इसका पता भी न लगना चाहिए।

अर्सला—क्यों ? आपने ऐसा क्यो कहा ? क्या आपके ख़याल में वैनीडिक वीटरिस के योग्य नही है ?

हीरो—हे ईश्वर ! वैनीडिक ऐसा ही योग्य है जैसा एक आदमी को होना सम्भव है। वीटरिस बड़ी कठोर स्त्री है। उसकी आखो मे घृणा वरसती है। वह अपनी बुद्धि के आगे किसी को नहीं समझती। उसे किसी का प्रेम नहीं है।

अर्सला—मेरा भी यही विचार है, कि उससे यह वात नही कहनी चाहिए।

नहीं तो वह व्यर्थ बैनीडिक को चिडाया करेगी।

हीरो—तुम सच कहती हो। चाहे कितना ही बुद्धिमान्, रूपवान् या योग्य पुरुष क्यों न हो, बीटरिस उसकी हंसी ही उड़ाया करती है। यदि कोई सुन्दर मनुष्य हो तो कहती है कि यह मेरी बहन सी मालूम होती है। अगर काला हो तो कहती है, कि ईश्वर ने धब्बा डाल दिया। यदि लम्बा हो तो कहती है कि बरछी के समान लम्बा है। यदि छोटा हो तो कहती है कि बौना है। यदि बातून हो तो कहती है कि बक्की है। यदि शान्त हो तो कहती है कि गूंगा है। इस प्रकार हर एक मनुष्य के दोष निकाल देती है और उनके गुणों को छोड देती है।

अर्सला—ठीक है, ठीक है। उसमें यह बड़ा दोष है।

हीरो—पर उससे कहे कौन? मैं कहूं तो मुझसे लड़ पड़ेगी, मुझमें हंसी करेगी। इसलिए बैनीडिक को राख में दबी हुई आग के समान सुलगने दो।

अर्सला—अच्छा कह तो देना चाहिए। देखें वह क्या कहती है?

हीरो—नहीं नहीं; इससे तो यह अच्छा है कि मैं बैनीडिक के पास जाऊं और उससे कह दूं कि तुम इससे हित न करो। मैं अवश्य कोई ऐसा उपाय सोचूंगी जिससे उसका प्रेम छूट जाय। मैं अपनी बहन में कुछ झूठ-मूठ दोष लगा दूंगी। क्योंकि दोषों के मालूम होने से स्नेह दूर हो जाता है।

अर्सला—नहीं! नहीं! ऐसा मत कीजिए, नहीं तो आपकी बहन बदनाम हो जायगी। ऐसी मूर्ख भी नहीं है। जब सोचेगी तब बैनीडिक जैसे योग्य पुरुष का तिरस्कार न करेगी।

हीरो—मेरे प्यारे क्लौडियो को छोड़कर वह इटली भर में सबसे योग्य पुरुष है।

अर्सला—श्रीमतीजी! मुझे क्षमा कीजिए। मैं तो समझती हूं कि बैनीडिक सबसे योग्य पुरुष है।

हीरो—हां वह बहुत प्रसिद्ध पुरुष है।

अर्सला—यह सब उसकी योग्यता का फल है। श्रीमतीजी! आप के विवाह में कितने दिन रहे हैं?

हीरो—कल होगा, चलो वस्त्र तैय्यार करो।

यह कहती हुई हीरो तो सहचरी सहित चली गई। बीटरिस, जो कान लगाये इन दोनों की बातें सुन रही थी, अपने मन मे कहने लगी कि "अगर यह बात सच है तो मैं अवश्य बेनीडिक से प्यार करने लगूंगी। जब वह इस प्रकार मुझे चाहता है तो मुझे कठोर नहीं बनना चाहिए।"

इन दोनों शत्रुओं का इस प्रकार आपस में मिल जाना बड़ा ही उत्तम दृश्य था। परन्तु अब हीरो की आकस्मिक विपत्ति का हाल सुनना चाहिए। क्योंकि दूसरे दिन जबकि हीरो का विवाह होने वाला था एक बड़ी दुर्घटना हो गई जिसके कारण हीरो और उसके योग्य पिता लियोनेटो को बड़ा कष्ट हुआ।

विवाह के एक दिन पहले डौन जौन ने, जो जौन पैडरो का भाई था और जो उसके साथ युद्ध से लौटकर आया था, पैडरो के पास आकर कहा—

"यदि आपको अवकाश हो तो मैं कुछ कहना चाहता हूं!"

पैडरो—क्या एकान्त में?

जौन—हां, क्लौडियो को साथ ले लीजिए। क्योंकि इस बात से इनका सम्बन्ध है।

पैडरो—क्या बात है?

जौन—(क्लौडियो से) क्या आपका विवाह कल होगा?

पैडरो—हां, तुम को तो मालूम है।

जौन—मैं नहीं कह सकता कि जो बात मुझे मालूम है वह इन को भी मालूम है या नहीं?

क्लौडियो—यदि कोई विघ्न हो तो बताओ!

जौन—शायद आप खयाल करेंगे कि आपकी मेरी शत्रुता है। मेरे भाई को आप से प्रेम है और इन्ही ने इस विवाह का प्रस्ताव किया था परन्तु वधू अयोग्य है।

पैडरो—कहो, बात क्या है?

जौन—स्त्री सती नहीं है।

क्लौडियो—कौन? क्या हीरो?

जौन—हां वही। लियोनेटो की हीरो! तुम्हारी हीरो! सब जगत् की हीरो!

क्लौडियो—असती!

जौन—हां, असती। यह तो नम्र-से-नम्र शब्द है। वह तो इससे भी बुरी है। आप सोच न कीजिए। आज आधी रात के समय मेरे साथ चलिए और जो कुछ मैं दिखलाऊं वह देख आइए। फिर अगर हीरो पर आपका प्रेम हो तो अवश्य विवाह कर लीजिए। परन्तु आपको योग्य तो यही है कि उसको त्याग दीजिए।

क्लौडियो—क्या यह बात है?

पैडरो—मुझे तो यकीन नहीं आता।

जौन—अगर आप उस बात को जानना नहीं चाहते जिसको मैं दिखलाना चाहता हूं, तो जाने दीजिए। पर अगर आप मेरे साथ चलेंगे तो दिखला दूंगा।

क्लौडियो—अगर आज रात को मैं कुछ बात देख लूं तो फिर कल विवाह न करूंगा! बल्कि कल समस्त सभा में इसे बदनाम करूंगा।

पैडरो—यदि मुझे विश्वास हो गया कि हीरो असती है तो मैं भी कल इसको बदनाम करने में तुम्हारा साथ दूंगा।

सच बात यह है कि हीरो असती नहीं थी किन्तु जौन एक दुष्ट आदमी था। वह पैडरो और क्लौडियो से शत्रुता रखता था। इसके अतिरिक्त उस में स्वाभाविक नीचता भी थी। उसे यह बात पसन्द न आई कि क्लौडियो का विवाह ऐसी योग्य स्त्री के साथ हो जाय। इसलिए उसने पैडरो और उसके मित्र को कष्ट देने के लिए हीरो को बदनाम करने की ठान ली और उस कार्य्य को पूरा करने के लिए ब्रोकियो नामी एक दुष्ट आदमी को कुछ रुपया देने का वादा करके कहा कि कोई ऐसा उपाय करना चाहिए जिस से यह विवाह न हो सके। ब्रोकियो ने उत्तर दिया कि मैं अवश्य इस कामको कर सकता हूं।

जौन—किस प्रकार?

ब्रोकियो—मैंने आप से कहा था कि हीरो की सहेली मारगरेट मुझसे प्रेम करती है।

जौन—हां ! मुझे याद है।

ब्रोकियो—मैं उससे कह दूंगा कि रात्रि के समय वह हीरो की खिड़की से होकर मुझ से बातचीत करले। मारगरेट अवश्य मुझसे बात करने आवेगी। और हीरो के वस्त्र भी धारण कर सकती है, यदि मैं उससे कह दूं।

जौन—हां, यह तो अच्छा उपाय है।

ब्रोकियो—परन्तु आप को कोशिश चाहिए। आप उसी समय क्लौडियो को लेकर दूर से दिखला दीजिए कि हीरो किसी अन्य पुरुष से रात के समय बातें कर रही है। क्लौडियो इसके असतीत्व को देख कर झट अपना मन फेर लेगा। कहो कैसी कही ?

जौन—बहुत अच्छी ! बहुत अच्छी ! हर्रा लगे न फिटकरी, रंग आवे चोखा ! पर देखो अपनी बात से मत हट जाना, नहीं तो मुझे बड़ी लज्जा उठानी पड़ेगी।

इस प्रकार जब जौन, क्लौडियो और पैडरो को साथ लेकर हीरो के मकान की ओर आया तो हीरो की सहेली मारगरेट अपनी स्वामिनी के वस्त्र पहने हुए खिड़की से झांकर ब्रोकियो से बातें कर रही थी।

क्लौडियो को यह चाल मालूम न थी। उसे विश्वास हो गया कि यह हीरो ही है। इसलिए यह देखकर उसको बड़ा क्रोध आया और जितना प्रेम वह हीरो से करता था उतनी ही उससे घृणा करने लगा। अब उसने दृढ़ प्रतिज्ञा करली कि दूसरे दिन धर्ममन्दिर में जाकर हीरो की क़लई खोलूंगा। राजा पैडरो ने भी यह बात स्वीकार करली। क्योंकि उसे यह बहुत बुरा मालूम हुआ। निस्सन्देह किसी स्त्री का इससे अधिक दोष नहीं हो सकता कि विवाह की रात को अपनी खिड़की में होकर वह एक अजनबी आदमी से बात करती पकड़ी जाय !

दूसरे दिन प्रातःकाल जब विवाह संस्कार का समय आया और सब लोग धर्ममन्दिर में एकत्रित हुए, उस समय क्लौडियो ने बड़े जोर से क्रोध में आकर हीरो के दोष वर्णन करना शुरू किया। निर्दोष हीरो चुपचाप सुन रही थी और कहती थी—"क्या मेरे स्वामी का स्वास्थ्य अच्छा है ? आप इतना क्रुद्ध क्यों होते हैं ?"

क्लौडियो ने पैडरो से कहा—

"आप क्यों चुप खड़े है आप भी साफ़-साफ़ कहिए।"

पैडरो—मैं क्या कहूं। मुझे तो लज्जा आती है, कि ऐसे योग्य मित्र का विवाह एक असती स्त्री से कराने मे मैंने सहायता दी !

लियोनेटो—अरे क्या मैं स्वप्न देख रहा हूं ! या वास्तव में यह बातें हो रही है ?

जौन—अजी यह सब सत्य है।

बैनीडिक—यह तो विवाह सा नही मालूम होता !

हीरो—सच ? हाय परमात्मा !

क्लौडियो—लियोनेटो ! देखो यह मैं खड़ा हू। यह राजा है ! यह उनके भाई है ! और यह हीरो का मुह है !

लियोनेटो—यह तो सब कुछ है, फिर क्या ?

क्लौडियो—मैं आपकी लड़की से एक बात पूछता हूं। आप इसका ठीक-ठीक उत्तर इनसे दिला दीजिये।

लियोनेटो—बेटी ! सच-सच कह दो।

हीरो—ईश्वर मेरी रक्षा करे ! किस प्रकार का प्रश्न है ?

क्लौडियो—अपने नाम को धब्बे से बचाओ !

हीरो—मेरे नाम पर कौन धब्बा लगा सकता है ?

क्लौडियो—हीरो ही हीरो के नाम पर धब्बा लगा सकती है। वह कौन आदमी था जिससे तुम कल रात बारह और एक बजे के भीतर खिड़की मे हो कर बातें कर रही थी ? अगर तुम सती हो तो ठीक-ठीक बताओ !

हीरो—उस समय मैं किसीसे बात नहीं करती थी।

पैडरो—फिर तो तुम सती नही हो। लियोनेटो, सुनो ! मैंने, मेरे भाई ने, और इस मेरे दुखिया मित्र ने इसको एक आदमी के साथ बातें करते देखा और सुना; और उस दुष्ट ने निर्लज्ज होकर साफ-साफ़ कह दिया कि सहस्रों बार हममे बातचीत हुई है।

जौन—धिक् ! धिक् ! धिक् ! महाशय ! रहने दीजिए ! ये बातें कहने योग्य नहीं है। हीरो ! मुझे आपके इस असतीत्व पर शोक है।

हीरो को इन बातों के सुनने से इतना दुःख हुआ कि वह मूर्छा खाकर गिर पड़ी और सबने यही जाना कि हीरो मर गई। पैंडरो और क्लौडियो दोनों धर्ममन्दिर से चले गये और उन्होंने यह भी न देखा कि हीरो और उसके पिता लियोनेटो को कितना दुःख है। क्योंकि क्रोध के मारे उनका हृदय पाषाण से भी कठोर हो गया था।

बैनीडिक वहीं रह गया था। उसने बीटरिस की सहायता से हीरो को मूर्छा से जगाया। बीटरिस को अपनी बहन की इस आपदा पर बड़ा दुःख हुआ, क्योंकि उसको भली प्रकार ज्ञात था कि हीरो बड़ी सदाचारिणी स्त्री है। उसको इस दोषारोपण पर बिलकुल ही विश्वास नहीं आया। वह अपने मन में कहने लगी कि लोग झूठ बोलते हैं।

परन्तु हीरो का बाप लियोनेटो सन्दिग्ध आत्मा का पुरुष था। वह डौन जौन जैसे सज्जन की साक्षी को झूठा नहीं मान सका। जिस समय हीरो मूर्छित पड़ी हुई थी वह लज्जा के मारे चिल्लाने लगा। वह कहने लगा—"मौत! मौत! आज मेरी लाज रख ले। हे हीरो, तू अब आखें मत खोलना। क्योंकि ऐसा लज्जा का काम करके मर जाना ही उचित है।"

जब बीटरिस के परिश्रम से हीरो ने कुछ आंखें खोलीं तो लियोनेटो ने फिर कहा—

"हाय! यह तो जीवित है। अरी क्यों उठती है? धिक्-धिक्! समस्त संसार धिक्-धिक् कर रहा है। भला यह इस बात का कैसे निषेध कर सकती है। हीरो आखें मत खोल! हीरो, अब तेरा जीवन व्यर्थ है। जो मैं जानता कि तू इस लज्जा के होने पर भी जीवित रहेगी तो तुझे चुपके-चुपके मार डालता! मैंने कभी इस बात पर रंज नहीं किया ईश्वर ने मुझे केवल एक ही लड़की दी। हाय! तू मेरे क्यों पैदा हुई? और मैंने तुझे स्नेह से क्यों पाला? अगर मैं किसी फ़कीर की लड़की को गोद ले लेता और वह आज ऐसी निर्लज्ज हो जाती तो मैं यह कह सकता था कि यह मेरे वश की नहीं है। परन्तु क्या किया जाय। मैं अपनी लड़की के ऊपर अभिमान करता था। मैं अपनी लड़की की प्रशंसा किया करता था। हाय! आज वह डूब गई। स्याही के गड्ढे में डूब गई। उसके माथे

